प्रार्थना और उपासना अवश्य करनी चाहिए । इससे इसका फल पृथक् होगा, परन्तु आत्मा का बल इतना बढ़ेगा कि वह पर्वत के समान दुःख प्राप्त होने पर भी न घबरायेगा और सब को सहन कर सकेगा । क्या यह छोटी बात है ? और जो परमेश्वर की स्तुति, प्रार्थना और उपासना नहीं करता, वह कृतघ्न और महामूर्ख भी होता है । क्योंकि जिस परमात्मा ने इस जगत् के सब पदार्थ जीवों को सुख के लिए दे रखे है, उसका गुण भूल जाना, ईश्वर को न मानना कृतघ्नता और मूर्खता है ।' (स. प्र. सप्तम समु.)

'स्तुति प्रार्थना, उपासना श्रेष्ठ ही की जाती है । श्रेष्ठ उसको कहते हैं- जो गुण, कर्म, स्वभाव और सत्य-सत्य व्यवहारों में सबसे अधिक हो । उन सब श्रेष्ठों में भी जो अत्यन्त श्रेष्ठ है, उसको परमेश्वर कहते हैं ।... इसलिए मनुष्यों को योग्य है कि परमेश्वर ही की स्तुति, प्रार्थना और उपासना करें, उससे भिन्न की कभी न करें ।' (स. प्र. प्रथम समु.)